कोई जीव छिप नहीं सकता, अतः कोई यह चाहे कि मैं बड़ा पापी हूँ ईश्वर से छिप जाऊँ अथवा भाग जाऊँ यह नहीं हो सकता अतः कहा गया है कि वह अनष्ट पशु है। पुनः (भुवनस्य, गोपाः) जगत् का रक्षक (सः, अग्नि) वह सब को राह दिखलाने हारा प्रकाश स्वरूप ईश्वर [त्वा] तुमको (सु+विदत्रियेभ्यः) परम-ज्ञानी अर्थात् मुक्त (एतेभ्यः+पितृभ्यः+देवेभ्यः) इन देव पितरों को (परिददत्) देवे अर्थात् जहां मुक्त जीव हैं वहां तुमको स्थापित करे। इससे मुमूर्षु को शान्ति दी गई कि वह तुमको अच्छी गति देवेगा और मुक्त जीवों के साथ तुम भी मिलोगे।

**आयुर्विश्वायुः परिपासति त्वा पूषा त्वा पातु प्रपथे पुरस्तात्।**
**यत्रासते सुकृतो यत्र ते ययुतत्र त्वा देवः सविता दधातु ॥४॥**

[आयुः+विश्वायुः) व्यापक, सर्वत्र व्यापक वह देव (त्वा+परि+पासति) तुमको सब तरह से पाले। (पूषा) वह पोषयिता ईश्वर (पुरस्तात्) तुम्हारे आगे वर्तमान है वह (त्वा) तुमको (प्रपथे) मार्ग में (पातु) रक्षा करे (यत्र+सुकृतः आसते) जहां सुकृत अर्थात् सुकर्म्म करने हारे रहते हैं और (यत्र+ते+ययुः) जहां वे अपने धर्म्म बल से जाते हैं या गये हुए हैं। (सविता+देवः) सबका प्रेरक पहुँचाने हारा वह ईश्वर (त्वा) तुमको (तत्र+दधातु) वहां स्थापित करे। आयुः आयाति आगच्छति सर्वत्र व्याप्नोतीति। विश्वायुः, विश्वमागच्छति व्याप्नोतीति विश्वायुः। सविता प्रेरयिता प्रापकः। यहां कहा गया है कि वह ईश्वर सर्वत्र है तुमको अच्छे प्रकार मार्ग में रक्षा करके उत्तम लोक में ले जायगा। अथवा वह आप आयुर्दा आयु देने वाला है इससे भी उत्तम आयु तुमको देगा। हे जीव! इस हेतु इसी की शरण जाओ।

**पूषेमा आशा अनु वेद सर्वाः सो अस्माँ अभयतमेन**

**नेषत् । स्वस्तिदा आघृणिः सर्ववीरोऽप्रयुच्छन् पुर एतु प्रजानन् ॥ ५ ॥**

( पूषा ) वह पोषयिता ईश्वर ( सर्वाः + इमा + आशाः अनु + वेद ) इन सब दिशाओंको आनुपूर्विक जानता है (सः + अस्मान् ) वह हमको ( अभयतमेन ) अतिशय निर्भय मार्ग से [ नेषत् ] ले चले। वह कैसा है ( स्वस्तिदाः ) कल्याणप्रद । पुनः ( आघृणिः ) परम कृपालु अथवा परम तेजस्वी। ( सर्ववीरः ) सबके प्रेरणा करनेहारा ( अप्रयुच्छन् ) अप्रमादी अर्थात् सवर्था निरालस्य, पुनः ( प्रजानन् ) सबके शुभाशुभ कर्मों का जानने हारा, ऐसा जो परमेश्वर है वह—( पुरः + एतु ) मेरे आगे २ चले। यदि पढ़ सके तो मुमूर्षु इस ऋचा को पढ़ के ईश्वर से एकाग्र हो प्रार्थना करे और अपने धर्म्माधर्म पर पश्चात्ताप करे।

**प्रपथे पथा मजनिष्ट पूषा प्रपथे दिवः प्रपथे पृथिव्याः उभे अभि प्रियतमे सधस्थे आ च परा च चरति प्रजानन् ६**

[ पथाम् ] सब मार्गों में से [ प्रपथे ] उत्तम मार्ग में [ पूषा + अजनिष्ट ] वह पूषा वर्तमान है [ दिवः + प्रपथे ]द्यु लोक के उत्तम मार्ग में [ पृथिव्याः + प्रपथे ] पृथिवी के उत्तम मार्ग में वह विद्यमान है और [ उभे + प्रियतमे ] [ सधस्थे ] दोनों प्रियतम स्थान में [ अभि + चरति ] विचरण करता है और [ प्रजानन् ] सब की सब दशा जानता हुआ वह [ आ + चरति ] सुकर्म्मी-पुरुषों के अनुकूल आचरण करता है। [ परा, चरति, च ] दुष्कर्मी पुरुषों के प्रतिकूल आचरण करता है।

इतिश्री मिथिलादेशान्तर्गत दरभंगा—निकटस्थ
'चहुटा' ग्राम निवासि—
शिवशङ्कर शर्मा विरचितः श्राद्धनिर्णयः समाप्तः।
चतुर्थः समुल्लासः समाप्तः ॥

